उत्तम नारियें क्रियाका आरंभ करें और अपने स्थानमें प्राप्त उषाभी क्रियाका आरंभ करे ॥ १५ ॥ पीछे सुंदरमहलमें यथायोग्य उपभोगोंसे अनिरुद्धके संग रमण करे ॥ १६ ॥ सुन्दरभृकुटिवाली और अप्सराके रूपको धारण करनेवाली चित्रलेखा सखियोंके गणकी और ऊषाकी आज्ञा लेकर स्वर्गमें गई ॥ १७ ॥ जब सब सखियां चली गई तब मायावती प्रद्युम्नकी स्त्रीने निमंत्रण दे ऊषाको अपने स्थानमें प्राप्त किया ॥ १८ ॥ पीछे वही प्रद्युम्नकी स्त्री पुत्रकी वधूको देखकर वस्त्र अन्नपानसे ऊषाकी पूजा करती हुई ॥ १९ ॥ पीछे सब यदुकुलकी स्त्रियां क्रमसे आचारको देखती हुई अपने २

ततो हर्म्यतलस्था सा वृष्णिपुत्रसंस्थिता ॥ रमते सर्वतद्दैरुपभोगैर्वरानना ॥ १६ ॥ चित्रलेखा च सुश्रोणी अप्सरारूपधारिणी ॥
आपृच्छ्य च सखीवर्गमुषां च त्रिदिवं गता ॥ १७ ॥ गतासु तासु सर्वासु सखीष्वसुरसुन्दरी ॥ मायावत्या गृहं नीता प्रथमं सा
निमन्त्रिता ॥ १८ ॥ सा तु प्रद्युम्नगृहिणी स्नुषां दृष्ट्वा सुमध्यमा ॥ वासोभिरन्नपानैश्च पूजयामास सुन्दरीम् ॥ १९ ॥ ततः क्रमेण
सर्वास्ता वधूमूषां यदुस्त्रियः ॥ आचारमनुपश्यन्त्यः स्वधर्ममुपचक्रिरे ॥ २० ॥ वैशम्पायन उवाच ॥ एतत्ते सर्वमाख्यातं मया
कुरुकुलोद्वह ॥ यथा बाणो जितः संख्ये जीवन्मुक्तश्च विष्णुना ॥ २१ ॥ द्वारकायां ततः कृष्णो रेमे यदुगणैर्वृतः ॥ अन्वशासन्महीं
कृत्स्नां परया संयुतो मुदा ॥ २२ ॥ एवमेषोऽवतीर्णो वै पृथिवीं पृथिवीपते ॥ विष्णुर्यदुकुलश्रेष्ठो वासुदेवेतिविश्रुतः ॥ २३॥ एतैश्च
कारणैः श्रीमान्वसुदेवकुले प्रभुः ॥ जातो वृष्णिषु देवक्यां यन्मां त्वं परिपृच्छसि ॥ २४ ॥ निवृत्ते नारदप्रश्ने यन्मयोक्तं समासतः ॥
श्रुतास्ते विस्तराः सर्वे ये पूर्वं जनमेजय ॥ २५ ॥

धर्मोंको करने लगीं ॥ २० ॥ वैशंपायन बोले; हे जन्मेजय ! यह सब तुमसे मैंने कहा जैसे बाणासुरको युद्धमें श्रीकृष्णने जीता, और केवल जीवन्मात्र छोड दिया ॥ २१ ॥ पीछे द्वारकापुरीमें यादवोंके समूहसे युक्त श्रीकृष्ण रमण करने लगे, और परम शोभासे संयुक्त हो सम्पूर्ण पृथ्वीभरमें शिक्षा देने लगे ॥ २२ ॥ हे राजन् ! पृथ्वीमंडलमें यदुवंशमें वासुदेवनामसे विष्णुने अवतार लिया ॥ २३ ॥ और इन कारणोंसे वसुदेवसे देवकीमें विष्णु उपजे हैं जिनके जन्मको मुझसे आपने पूछा है ॥ २४ ॥ नारदजीके प्रश्नोंकी निवृत्तिके पीछे जो मैंने विस्तारसे कहा है सो हे जनमेजय !

आपने विस्तारसे सुना ॥ २५ ॥ विष्णुके माथुरकल्पमें जो तुमको बडा संशय था; वह वासुदेवका चरित्र सब मैंने कह दिया ॥ २६ ॥ वासुदेवही सबसे श्रेष्ठ और वही सबकी गति है यह आश्चर्य है; और कुछ आश्चर्य नहीं है; किन्तु श्रीकृष्णही आश्चर्यरूप है और सब आश्चर्य कल्पोंमें विष्णुसे रहित आश्चर्य नहीं है ॥ २७ ॥ धन्यपदार्थोंमें धन्य और धन्यके करनेवाले धन्यके भावन विष्णु हैं; देवतोंमें और दैत्योंमें विष्णुसे उत्तम अन्य नहीं है ॥ २८ ॥ सब आदित्य रुद्र दोनों अश्वनीकुमार सब मरुद्गण आकाश पृथ्वी दिशा जल अग्नि ये सब विष्णु के रूप हैं ॥ २९ ॥ यही विष्णु धाता

विष्णोस्तु माथुरे कल्पे यत्र ते संशयो महान् ॥ वासुदेवगतिश्चैव सा मया समुदाहृता ॥ २६ ॥ आश्चर्यं चैव नान्यद्वै कृष्णश्चाश्चर्य संनिधिः ॥ सर्वेष्वाश्चर्यकल्पेषु नास्त्याश्चर्यमवैष्णवम् ॥ २७ ॥ एष धन्यो हि धन्यानां धन्यकृद्धन्यभावनः ॥ देवेषु तु स दैत्येषु नास्ति धन्यतरोऽच्युतात् ॥ २८ ॥ आदित्या वसवो रुद्रा अश्विनौ मरुतस्तथा ॥ गगनं भूर्दिशश्चैव सलिलं ज्योतिरेव च ॥ २९ ॥ एष धाता विधाता च संहर्ता चैव नित्यशः ॥ सत्यं धर्मस्तपश्चैव ब्रह्मा चैव पितामहः ॥ ३० ॥ अनन्तश्चैव नागानां रुद्राणां शंकरः स्मृतः ॥ जङ्गमाजङ्गमं चैव जगन्नारायणोद्भवम् ॥ ३१ ॥ एतस्माच्च जगत्सर्वं प्रसूयेत जनार्दनात् ॥ जगच्च सर्वं देवेशे तं नमस्कुरु भारत ॥ ३२ ॥ पूज्यश्च सततं सर्वैर्देवैरेष सनातनः ॥ इत्युक्तं बाणयुद्धं ते माहात्म्यं केशवस्य तु ॥ ३३ ॥ वंशप्रतिष्ठामतुलां श्रवणादेव लप्स्यसे ॥ ये चेदं धारयिष्यन्ति बाणयुद्धमनुत्तमम् ॥ ३४ ॥ केशवस्य च माहात्म्यं नाधर्मस्तान्भजिष्यति ॥ एषा ते वैष्णवी चर्या मया कार्त्स्न्येन कीर्तिता ॥ ३५ ॥

विधाता और संहर्ता हैं, काल हैं, सत्य, धर्म, तप हैं, और सनातन ब्रह्मभी यही हैं ॥ ३० ॥ और सर्पोंमें शेषनाग हैं, और रुद्रोंमें महादेव हैं, यह स्थावर जंगम सब जगत् नारायणसे उपजा है ॥ ३१ ॥ सब जगत् इन श्रीकृष्णसे उत्पन्न हुआ है; ऐसे विष्णुको हे जन्मेजय ! प्रणाम करो ॥ ३२ ॥ और सब देवोंके सनातनरूप ये पूज्य हैं ऐसे बाणासुरका युद्ध और विष्णुका माहात्म्य तुमसे कहा ॥ ३३ ॥ इसके श्रवणसे मनुष्य वंशकी प्रतिष्ठाको प्राप्त होंगे; और जो बाणासुर युद्धको ॥ ३४ ॥ और विष्णुके माहात्म्यको धारण करेंगे तिनको पाप न लगेगा. हे राजन् ! यह मैंने विष्णुकी

सब कथा तुमसे कही है ॥ ३५ ॥ हे जनमेजय ! जो इस यज्ञमें आपने पूछा वह कहा इस आश्चर्यरूप पर्वको जो धारण करेंगे ॥ ३६ ॥ वे सब पापोंसे रहित होकर विष्णुके लोकमें प्राप्त हो जावेंगे, जो मनुष्य सावधान होकर प्रभातमें उठ नित्यप्रति इसका कीर्तन करेंगे ॥ ३७ ॥ उनको इस लोकमें तथा परलोकमें कुछभी दुर्लभ नहीं होगा; और इसके कीर्तनसे विप्र सब वेदोंको जाननेवाला और क्षत्रिय विजयको प्राप्त होगा ॥ ३८ ॥ वैश्य अतिधनवान् होगा, और शूद्र सद्गतिको प्राप्त होगा; उस मनुष्यको कुछभी अशुभताकी प्राप्ति नहीं होगी, और आयुकी वृद्धि हो जायगी ॥ ३९ ॥

पृच्छतस्तात यज्ञेऽस्मिन्निवृत्ते जनमेजय ॥ आश्चर्यपर्व निखिलं यो हीदं धारयेन्नृप ॥ ३६ ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तो विष्णुलोके स गच्छति ॥ कल्यमुत्थाय यो नित्यं कीर्त्तयेत्सुसमाहितः ॥ ३७ ॥ न तस्य दुर्लभं किंचिदिह लोके परत्र च ॥ ब्राह्मणः सर्ववेदी-स्यात्क्षत्रियो विजयी भवेत् ॥ ३८ ॥ वैश्यो धनसमृद्धः स्याच्छूद्रः कामनवाप्नुयात् ॥ नाशुभं प्राप्नुयात्किञ्चिद्दीर्घमायुर्लभेत सः ॥ ३९ ॥ सौतिरुवाच ॥ इति पारीक्षितो राजा वैशम्पायनभाषितम् ॥ श्रुतवानचलो भूत्वा हरिवंशं द्विजोत्तम ॥ ४० ॥ एवं शौनक संक्षेपाद्विस्तरेण तथैव च ॥ प्रोक्ता वै सर्ववंशास्ते किं भूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ ४१ ॥ इति श्रीमहाभारते खिलेषु हरिवंशे विष्णुपर्वणि उषाहरणसमाप्तिर्नामाष्टाविंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२८ ॥ समाप्तमिदं विष्णुपर्व ॥

सूतजी बोले; हे शौनक ! ऐसे जनमेजय राजा वैशंपायनजीके कहे हरिवंशको सुन प्रसन्नमन हुआ, हे द्विजोत्तम ॥ ४० ॥ हे शौनक ! इस प्रकार विस्तारपूर्वक सब वंश तुमसे कहे; अब फिर क्या सुननेकी इच्छा है ॥ ४१ ॥ इति श्रीमहाभारते खिलेषु हरिवंशे विष्णुपर्वणि ऊषाहरणसमाप्तिर्नामाष्टाविंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२८ ॥ विष्णुपर्वभाषाटीका समाप्ता ॥

